है और उत्तरकालीन संस्कृत भाषामें भी गृहीत हुआ है और जो कछुएका वाचक है, आस्ट्रोएशियाटिक श्रेणीका शब्द है। सन्थाल आदि जातियोंकी भाषामें यह नाना रूपोंमें प्रचलित है। इन भाषाओंमें 'ओम' स्वार्थक प्रत्यय हुआ करता है और दुरोम, दुलोम, दरोमका भी अर्थ कछुआ होता है। इसी शब्दका संस्कृतरूप धर्म है जो संस्कृतके इसी अर्थके साथ गड़बड़ा दिया गया है। इस प्रकार धर्मपूजामें कछुएका मुख्य स्थान सम्भवतः सन्थाल, मुण्डा आदि जातियोंके विश्वासका रूप है। कबीरपन्थमें अब भी 'कूर्म' जीका सम्मान बना हुआ है, यद्यपि उनके दूसरे नाम 'धर्म'की इज्जत बहुत घट गयी है। यहाँ यह कह रखना उचित है कि मुण्डा लोगोंमें रमाई पण्डितका स्थान बहुत महत्त्वपूर्ण है। रमाई पण्डित शून्यपुराणके रचयिता माने जाते हैं।

निरञ्जन मतका तीसरा रूप कबीरपन्थी पुस्तकोंमें मिलता है। यहाँ यह बतानेका प्रयत्न है कि निरञ्जन ही ब्रह्मा, विष्णु, शिव और उनकी शक्तिका जनक है, परन्तु है वह अत्यन्त धूर्त और मक्कार। उसीने सृष्टिका जाल फैलाया है और भोले-भाले जीव उसकी मायामें फँस जाते हैं। वेदमार्गी, वैष्णव, शैव, शाक्त आदि उसी चक्करमें पड़े हैं। मैंने इस कथाका विस्तृत कबीरपन्थी रूप अन्यत्र दिया है। कबीरदासको बार-बार इस धराधामपर भक्तोंको इस धोखेबाज निरञ्जनके जालसे बचानेके लिए अवतीर्ण होना पड़ता है। ऐसा जान पड़ता है कि पूर्वी प्रदेशोंमें जिन जातियोंमें कबीरपन्थको प्रचार करना पड़ा था उनमें निरञ्जन मतका प्रचार था। कबीरपन्थी आचार्योंने उनकी सारी परम्परा को इस प्रकार मोड़ दिया है कि निरञ्जन अपने महत्त्वपूर्ण जगन्नियन्तृ पदपर बैठा हुआ भी शैतान बन गया है। मैंने अन्यत्र दिखाया है कि इन साम्प्रदायिक पुस्तकोंसे ही इस मूल निरञ्जनमतका पता चलता है।

वस्तुतः निरञ्जनमतके ये तीनों ही रूप—उड़ीसावाला, बङ्गालवाला, और कबीर सम्प्रदायवाला—ओरावों और गोड़ोंमें प्रचलित सृष्टि-प्रक्रियासे

बहुत मिलते-जुलते हैं। ओरावोंमें तो रमाई पण्डित भी सम्मानित हैं। ऐसा जान पड़ता है कि मुस्लिम आक्रमणके बाद निरञ्जनमतका जो रूप छोटा नागपुरमें रह गया उसने वहाँकी आदिम जातियोंके सम्पर्कमें एक रूप ग्रहण किया, उड़ीसाके भक्तोंने दूसरा रूप ग्रहण किया और बङ्गालमें तीसरा रूप ग्रहण किया और कबीर सम्प्रदायमें चौथा रूप ग्रहण किया। पूर्वी रूपके इन चार ही रूपान्तरोंका मुझे पता है। और अनुसन्धान करनेपर और रूपोंका पता भी लग सकता है। इस सम्बन्धकी पौराणिक कथाएँ सम्भवतः आदिम जातियोंकी सृष्टि-प्रक्रिया विषयक कथाओंके साहचर्यसे बनी हैं, क्योंकि पश्चिममें निरञ्जनमतके जो रूप प्राप्त हैं उनमें इस प्रकारकी कथाएँ नहीं हैं। राजपूतानेमें निरञ्जनमत वैष्णवमतके रूपमें जीवित है। सिखमतमें निरञ्जनमतका रूप पाया जाता है। स्वयं गुरु नानकने अकल निरञ्जनको इस अद्भुत कला-विद्याका प्रवर्तक कहकर स्मरण किया है, जो शून्यसे रङ्ग बनाकर इस अद्भुत पृथ्वी और आकाशको बनाकर इसमें मगन हो रहा है।

अगम निगमकी कथाको, मोहि सुनावै आय
ज्यों कौआ प्रकाश सुन्नते नाना रङ्ग बनाय।
अकल निरञ्जन भला करि कीना धरनि गगन
नानक रङ्ग बनाई कै, रहिया होय मगन॥

किस प्रकार यह शून्य और निरञ्जनकी साधना उत्तर भारतके निर्गुण सन्तोंको आश्रय करके प्रकट हुई यह कहानी बड़ी मनोरञ्जक है। मेरा अनुमान है कि महाराष्ट्रमें भी इस मतने वैष्णव रूप धारण किया है। सन्त ज्ञानेश्वरका सम्बन्ध सीधे नाथ गुरुओंसे स्थापित किया जाता है, परन्तु मैं इस विषयमें विशेष नहीं जानता। पण्डित-मण्डलीका ध्यान इस तथ्यकी ओर आकृष्ट करना चाहता हूँ कि यदि देशी भाषाओंके साहित्यका अध्ययन उपेक्षित रहेगा तो यह सम्भव नहीं है कि इस महान् धार्मिक उथल-पुथलका सामान्य आभास भी अन्य किसी साधनसे प्राप्त हो सके।

इस धार्मिक आन्दोलनने समूचे उत्तर भारतके लोकचित्तको शताब्दियों तक प्रभावित किया है और आज भी बहुत दूरतक कर रहा है।

यह एक उदाहरण है। पण्डित-मण्डलीको सोचनेकी उत्तेजना देनेवाली अनेक सामग्रियोंका पता इस क्षेत्रसे मिल सकता है। किस प्रकार बाप्पा रावलका रामाहत पाशुपतमत रावल अर्थात् लाकुल पाशुपतमत 'रावल' और 'गल' नामक दो सम्प्रदायोंमें विभक्त होकर बादमें रावल-गह्ला हो गया और धीरे-धीरे मुसलमान होनेको बाध्य हुआ, किस प्रकार कृष्णाचार्यके कापालिक मतावलम्बी कहीं मुसलमान हो गये और कहीं हिन्दुओंकी अलग जातिके रूपमें जी रहे हैं, किस प्रकार विमलादेवीके शक्ति सम्प्रदायको गोरखनाथी झण्डेके नीचे आत्मरक्षा करनी पड़ी और किस प्रकार राजा रसालू और पूरन भगतका सम्प्रदाय बारहपन्थी योगियोंमें अन्तर्भुक्त हुआ—ये और ऐसी ही अनेक बातें केवल धार्मिक साधनाके साहित्यमें महत्त्वपूर्ण सूचना ही नहीं देतीं, वे हमारी सम्पूर्ण जनताके भाग्यविपर्ययकी दुःखपूर्ण कहानीको समझनेमें मदद पहुँचाती हैं। यह साहित्य उस बीजकी कहानी आपको बतायेगा जो हजार वर्ष बाद इस महादेशको दो परस्पर विरोधी टुकड़ोंमें बाँटनेवाले विषवृक्षके रूपमें पनपा है। हमारी देश-भाषाओंका आदिकालका साहित्य एक दूसरेसे बुरी तरह उलझा हुआ है और एक दूसरेका पूरक है। समय आ गया है कि इसके सम्पूर्ण रूपको स्पष्ट भावसे समझनेका प्रयत्न किया जाय। कोई ऐसी व्यापक दृष्टिवाली विद्वत्सभा स्थापित होनी चाहिये जो इस कालकी सम्पूर्ण साहित्यिक सामग्री—लिखित और अलिखितका सङ्कलन और अध्ययन करे।

भारतवर्षका सुषुप्त मध्ययुग जिसके पेटसे यह हमारा आधुनिक युग उत्पन्न हुआ है, बहुत महत्त्वपूर्ण है। इस देशकी जनताको, उसके विश्वासोंको, धर्मपरिवर्तनके कारणोंको समझनेकी सामग्री, इस कालके साहित्यमें प्रचुर मात्रामें उपलब्ध होगी। इसे समझे विना हम भारतवर्षको ही ठीक-ठीक नहीं समझ सकेंगे।

---